दिनबहुचलेअहारबिनुमरऊं॥ कबहुंनमिलभरिउदरअहारा॥ आजुदीन्ह
बिधिएकहिबारा॥ डरपेगृध्रबचनसुनिकाना॥ अबभामरनसत्यहमजा
ना॥ कपिसबउठेगृध्रकहंदेखी॥ जामवंतमनसोचबिशेषी॥ कहबिचारिअंग
दमनमांही॥ धन्यजटायुसरिसकोउनाही॥ रामकाजकारनतनत्यागी॥
हरिपुरगयेउपरमबडभागी॥ सुनिखगहर्षशोकयुतबाणी॥ आवानिकट
कपिन्हभयमानी॥ ताहिदेखिसबभालेपराई॥ ठाढकीन्हतेइशपथदिवाई
॥ तिन्है अभयकरिपूछेसिजाई॥ कथासकलतिन्हताहिसुनाई॥ सुनिसंपा
तिबंधुकीकरणी॥ रघुपतिमहिमाबहुबिधिबरणी॥

॥ दोहा॥

मोहिलैचलहुसिंधुतट देउंतिलांजलिताहि॥
बचनसहायकरबमैं पैहहुखोजहुजाहि॥

॥ चौपाई॥

अनुजक्रियाकरिसागरतीरा॥ कहिनिजकथासुनहुकपिवीरा॥ हमदोउबंधुप्र
थमतरुणाई॥ गगनगयेउंरबिनिकटउडाई॥ तेजनसहिसकसोफिरिआवा
॥ मैंअभिमानीरबिनिअरावा॥ जरेपंखअतितेजअपारा॥ परेउंभूमिकरिघो
रचिकारा॥ मुनिएकनामचंद्रमाओही॥ लागीदयादेखिकरिमोही॥ बहुप्रका
रतिन्हज्ञानसुनावा॥ देहजनितअभिमानछडावा॥ त्रेताब्रह्ममनुजतनुधरि
हैं॥ तासुनारिनिशिचरपतिहरिहैं॥ ताहिखोजपठउबप्रभुदूता॥ तिन्हैमिले
तुमहोबपुनीता॥ जमिहहिंपंखकरसिजनिचिंता॥ तिन्हैदेखाइदेबमैंसीता॥
मुनिकैगिरासत्यभइआजू॥ सुनिममबचनकरहुप्रभुकाजू॥ गिरित्रिकूटऊप

रवसलंका॥ तहंरहरावणसहजअशंका॥ तहांअशोकवाटिकाअहई॥ सीयबैठितहंसोचतिरहई॥ ** ॥दोहा॥ ****

मैदेखौंतुमनाहिन गृध्रहिदृष्टिअपार **॥
बूढभयेंनततोकरितेउं कछुकसहायतुम्हार॥

॥चौपाई॥

जोलांघैशतयोजनसागर॥ करैसोरामकाजअतिआगर॥ जोकोइकरैरामकरकाजू॥ तेहिसमधन्यआननहिआजू॥ मोहिबिलोकिधरहुमनधीरा॥ रामकृपाकसभयेउशरीरा॥ पापिउजाकरनामसुमिरहीं॥ अतिअपार भवसागरतरहीं॥ तासुदूततुमतजिकदराई॥ रामहृदयधरिकरहुउपाई॥ असकहिउमागृध्रजवगयेऊ॥ सबकेमनअतिविस्मयभयेऊ॥ निजनिजबलसवकाहूभाषा॥ पारजानकरसंशयराखा॥ जरठभयेउंअवकहेउऋक्षेसा॥ नहितनरहाप्रथमबललेसा॥ जवहित्रिविक्रमभयेखरारी॥ तवमैतरुणरहाबलभारी॥

॥दोहा॥

बलिबांधतप्रभुबाढेऊ सोतनुवरणिनजाइ॥
उभयघरीमहंदीन्हमै सातप्रदक्षिणधाइ॥

॥चौपाई॥

अंगदकहाजाउंमैपारा॥ जियसंशयकछुफिरतीवारा॥ जामवंतकहतुमसबलायक॥ किमिपठवौंसवहीकरनायक॥ कहाऋक्षपतिसुनुहनुमाना॥ काचुपसाधिरहाबलवाना॥ पवननतनयबलपवनसमाना॥ बुधिविवेकविज्ञाननिधाना॥ कौनसोकाजकठिनजगमांही॥ जोनहितातहोइतुमपांही॥ रामकाज

लगितवश्रवतारा ॥ सुनिकपिभयेउपर्वताकारा ॥ कनकवरणतनतेजविराजा ॥ मानउं अपरगिरन्हकरराजा ॥ सिंहनादकरिवारहिंवारा ॥ लीलहिंनाघैंजलनिधिखारा ॥ सहितसहायरावणहिमारी ॥ आनैंइहांत्रिकूटउपारी ॥ जामवंतमैंपूछौंतोही ॥ उचितशिखापनदीजैमोही ॥ इतनाकरेउतातनुम जाई ॥ सीतहिदेखिकहौसुधिआई ॥ तवनिजभुजबलराजिवनयना ॥ कौतुकलागिसंगकपिसयना ॥ *—*॥ छंद ॥ *—*—*—*

कपिसेनसंगसंहारिनिशिचररामसीतहिआनिहैं ॥ * ॥ त्रयलोक

पावनसुयशसुरमुनिनारदादिवखानिहैं ॥ * ॥ जोसुनतगावत

कहतसमुझतपरमपदनरपावहीं ॥ * ॥ रघुवीरपदपाथोजमधु

करदासतुलसीगावहीं ॥ * ॥ * ॥ दोहा ॥ **—*—**

भवभेषजरघुनाथयश सुनैजोनरअरुनारि ॥

तिनकरसकलमनोरथ सिद्धकरहिंत्रिपुरारि ॥

*—*—*—* ॥ सोरठा ॥ *—*—*—*—*

नीलोत्पलतनश्याम काममकोटिशोभाअधिक ** ॥

सुनियतासुगुणग्राम जासुनामअघखगवधिक ॥

इतिश्रीरामचरितमानसेसकलिकलुषविध्वंसनेविमलवैराग्यसंपादिनोनामचतुर्थः सोपानः समाप्तः शुभमस्तु ॥ सिद्धिरस्तु ॥

॥ * ॥ श्रीगणेशायनमः ॥ * ॥

॥ चौपाई ॥

जामवन्तकेबचनसुहाये॥ सुनिहनुमानहृदयअतिभाये॥ तबलगिमोहिपरेखे
हुभाई॥ सहिदुखकन्दमूलफलखाई॥ जबलगिआवौंसीतहिदेखी ॥ होइ
काजमनहर्षविशेषी॥ असकहिनाइसबनिकहंमाथा॥ चलेउहर्षिहियधरिर
घुनाथा॥ सिंधुतीरएकसुन्दरभूधर॥ कौतुककूदिचढेतेहिऊपर॥ बारबारर
घुबीरसंभारी॥ तरकेउपवनतनयबलभारी॥ जेहिगिरिचरणदेइहनुमन्ता॥
सोचलिगयोपतालतुरन्ता॥ जिमिअमोघरघुपतिकेबाना॥ ताहीभांतिचलाह
नुमाना॥ जलनिधिरघुपतिदूतबिचारी॥ तेमैनाकभयोश्रमहारी * * * *

॥ दोहा ॥

हनूमानतेहिपरसिकर पुनितेहिकीन्हप्रणाम॥
रामकाजकीन्हेबिना मोहिकहांबिश्राम * * ॥

॥ चौपाई ॥

जातपवनसुतदेवनदेखा॥ जानैकहंबलबुद्धिबिशेषा॥ सुरसानामअहिनकैमा
ता॥ पठयन्हआइकहीतेबाता॥ आजुसुरनमोहिदीन्हअहारा॥ सुनिहंसि
बोलापवनकुमारा॥ रामकाजकरिफिरिमैआवौं॥ सीताकरसुधिप्रभुहिसुनावौं

तबतवबदनपैठिहौंआई ॥ सत्यकहौंमोहिजानदेमाई ॥ कवनिहुंजतनदेइ
नहिंजाना ॥ ग्रससिनमोहिकहाहनुमाना ॥ योजनभरितेइंबदनपसारा ॥ कपि
तनकीन्हदुगुणबिस्तारा ॥ सोरहयोजनमुखतेइंठयऊ ॥ तुरतपवनसुतबत्ति
सभयऊ ॥ जसजससुरसाबदनबढ़ावा ॥ तासुदुगुणकपिरूपदिखावा ॥ श
तयोजनतेइंआननकीन्हा ॥ अतिलघुरूपपवनसुतलीन्हा ॥ बदनपैठिपुनिबा
हरआवा ॥ मांगीबिदाताहिशिरनावा ॥ मोहिसुरन्हजेहिलागिपठावा ॥ बुधि
बलमर्मतोरमैंपावा ॥ * * ॥ दोहा ॥ * * * *

रामकाजसबकरिहौ ॥ तुमबलबुद्धिनिधान ॥
आशिषदैसुरसाचली ॥ हर्षिचलेहनुमान ॥

॥ चौपाई ॥

निशिचरिएकसिंधुमहंरहई ॥ करिमायानभकेखगगहई ॥ जीवजन्तुजेगगनउ
ड़ाहीं ॥ जलबिलोकितिनकैपरिछाहीं ॥ गहैछांहसकसोनउड़ाई ॥ यहिबि
धिसदागगनचरखाई ॥ सोइछलहनूमानकहंकीन्हा ॥ तासुकपटकपितुरत
हिंचीन्हा ॥ ताहिमारिमारुतसुतबीरा ॥ बारिधिपारगयउमतिधीरा ॥ तहांजा
इदेखाबनशोभा ॥ गुंजतचंचरीकमधुलोभा ॥ नानातरुफलफूलसुहाये ॥ ख
गमृगवृन्ददेखिमनभाये ॥ शैलविशालदेखिएकआगे ॥ तापरधाइचढ़ेउभयत्या
गे ॥ उमानकछुकपिकीअधिकाई ॥ प्रभुप्रतापजोकालहिखाई ॥ गिरिपरच
ढ़िलंकातेइंदेखी ॥ कहिनजाइअतिदुर्गविशेषी ॥ अतिउतंगजलनिधिचहुंपा
सा ॥ कनककोटकरपरमप्रकाशा ॥ * * ॥ छन्द ॥ * * * *

कनककोटविचित्रमणिकृतसुन्दरायतनाघना ॥ * ॥ चौहट्ट

नामसर्गअपवर्गसुख धरीतुलाइकअंग * ॥
तुलेनताहिसकलमिलि जोसुखलवसतसंग ॥

॥ चौपाई ॥

प्रविशिनगरकीजैसबकाजा ॥ हृदयराखिकोशलपुरराजा ॥ गरलसुधारिपुकरैमिताई ॥ गोःपदसिंधुअनलशितलाई ॥ गरुड़सुमेरुरेणुसमताही ॥ रामकृपाकरिचितवहिंजाही ॥ अतिलघुरूपधरेउहनुमाना ॥ पैठनगरसुमिरिभगवाना ॥ मंदिरमंदिरप्रतिकरिशोधा ॥ देखाजहंतहंअगणितयोधा ॥ गयेउदशाननमंदिरमांही ॥ अतिविचित्रकहिजातसोनाही ॥ शयनकीएदेखाकपितेही ॥ मंदिरमहंनदीखवैदेही ॥ भवनएकपुनिदीखसुहावा ॥ हरिमंदिरतहंभिन्नबनावा ॥ रामनामअंकितगृहसोहा ॥ बरणिनजाइदेखिमनमोहा ॥ *~~*~*~* ॥ दोहा ॥ **~*~*~~**

रामनामअंकितगृह शोभावरणिनजाइ * ॥
नवतुलशीकोवृन्दवहु देखिहर्षकपिराइ ॥

॥ चौपाई ॥

लंकानिशिचरनिकरनिवासा ॥ इहांकहांसज्जनकरवासा ॥ मनमहंतर्ककरनकपिलागे ॥ ताहीसमयबिभीषणजागे ॥ रामरामतेहिंसुमिरणकीन्हा ॥ हृदयहर्षकपिसज्जनचीन्हा ॥ यहिसनहठिकरिहौंपहिचानी ॥ साधुतेंहोइनकारजहानी ॥ विप्ररूपधरिवचनसुनावा ॥ सुनतबिभीषणउठितहंआवा ॥ करिप्रणामपूछीकुशलाई ॥ विप्रकहहुनिजकथाबुझाई ॥ कीतुमहरिदासनमेंकोई ॥ मोरेहृदयप्रीतिअतिहोई ॥ कीतुमदीनबंधुअनुरागी ॥ आयेहुमोहिकरनब

अपनिहृदयग्रसकुमतिगुणकेगी ॥ ॥ दोहा ॥

निजपदनयनदियेंमन रामचरणमहंलीन ॥
परमदुखीभापवनसुत निरखिजानकीदीन ॥

॥ चौपाई ॥

तरुपल्लवमहंरहालुकाई ॥ करैविचारकरौंकाभाई ॥ तेहिअवसररावणतहं आवा ॥ संगनारिबहुकिऐंबनावा ॥ बहुबिधिखलसीतहिसमुझावा ॥ शामदाम भयभेददिखावा ॥ कहरावणसुनुसुमुखिसयानी ॥ मन्दोदरीआदिसबरानी ॥ तवअनुचरीकरौंपनमोरा ॥ एकवारबिलोकुममओरा ॥ तृणधरिओटकहतिवैदेही ॥ सुमिरिअवधपतिपरमसनेही ॥ सुनुदशमुखखद्योतप्रकासा ॥ कबहुं किनलिनीकरहिंविकासा ॥ असमनसमुझुकहतिजानकी ॥ खलसुधिनहिरघुवीरबाणकी ॥ शठसूनेहरिआनेसिमोही ॥ अधमनिलज्जलाजनहितोही ॥ * *

॥ दोहा ॥

आपुहिसुनिखद्योतसम रामहिंभानुसमान ॥
परुषवचनसुनिकाढ़िअसि बोलाअतिरिसिआन ॥

॥ चौपाई ॥

सीतातैंममकृतअपमाना ॥ काटौंतवशिरकठिनकृपाना ॥ नाहितसपदिमानुम मबानी ॥ सुमुखिहोतननतजीवनहानी ॥ श्यामसरोजदामसमसुंदर ॥ प्रभु भुजकरिवरसमदशकंधर ॥ सोभुजकंठकितवअसिघोरा ॥ सुनुशठअसप्रमान पनमोरा ॥ चन्द्रहासहरुममपरितापा ॥ रघुपतिबिरहअनलसंजाता ॥ शीतल निशतवअसिवरधारा ॥ कहसीताहरुममदुखभारा ॥ सुनतवचनपुनिमारनधावा

या ॥ मथतनथाकहिनीतिसुआवा ॥ कहेसकलनिश्चरीबुलाई ॥ सीतहिंत्रासदे
खावहुजाई ॥ मासदिवसमहंकह्यानमाना ॥ तौमैंमारबकाढिकृपाना ॥ * *

* * * * * * * ॥ दोहा ॥ * * * * * * *

भवनगयउदशकंधतब इहांपिशाचरिबृन्द ॥
सीतहित्रासदिखावहीं धरहिंरूपबहुमन्द ॥

॥ चौपाई ॥

त्रिजटानामराक्षसीएका ॥ रामचरणरतनिपुनबिबेका ॥ सबहिबुलाइसुनाये
सिसपना ॥ सीतहिसेइकरौहितअपना ॥ सपनेबानरलंकाजारी ॥ यातुधानसे
नासबमारी ॥ खरआरूढनगनदशसीसा ॥ मुण्डितशिरखंडितभुजबीसा ॥ य
हिबिधिसोदक्षिणदिशिजाई ॥ लंकामनहुंबिभीषणपाई ॥ यहसपनामैंकहौं
बिचारी ॥ होइहैसत्यगयेदिनचारी ॥ * * ॥ दोहा ॥ * * * *

जहांतहांगईसब सीताकेमनसोच * ॥
मासदिवसकेबीते मारिहिनिश्चरपोच ॥

॥ चौपाई ॥

त्रिजटासनबोलीकरजोरी ॥ मातुबिपतिसंगिनितैंमोरी ॥ तजौंदेहकरबेगिउ
पाई ॥ दुसहबिरहअबसहानजाई ॥ आनुकाठरचुचिताबनाई ॥ मातुअनल
पुनदेहुलगाई ॥ सत्यकरहिममप्रीतिसयानी ॥ सुनैकोश्रवणशूलसमबानी
॥ सुनतबचनपदगहिसमुझावा ॥ प्रभुप्रतापबलसुयशसुनावा ॥ निशिनअनल
मिलुराजकुमारी ॥ असकहिसोनिजभवनसिधारी ॥ कहसीताबिधिभाप्रतिकूला
॥ मिलैनपावकमिटैनशूला ॥ देखियनभमहंबिपुलअंगारा ॥ अवनिनआवतए

हारी ॥ अनुजसहितसुखभवनखरारी ॥ कोमलचितकृपालरघुराई ॥ कपि
केहिहेतुधरीनिठुराई ॥ सहजबानिसेवकसुखदायक ॥ कबहुंकमोहिसुमि
रतरघुनायक ॥ कबहुंनयनममशीतलताता ॥ होइहिंनिरखिश्याममृदुगाता ॥
बचननआवनयनभरिबारी ॥ अहोनाथमोहिनिपटबिसारी ॥ देखिबिरहव्या
कुलअतिसीता ॥ बोलेउकपिमृदुबचनबिनीता ॥ मातुकुशलप्रभुअनुजसमेता
॥ तवदुखदुखीसोकृपानिकेता ॥ जननीजनिमानहुमनऊना ॥ तुमतेप्रेमरा
मकेदूना ॥ ॥ दोहा ॥

रघुपतिकेसंदेशअब सुनुजननीधरिधीर ॥
असकहिकपिगद्गदभयउ भरेबिलोचननीर ॥

॥ चौपाई ॥

रामबियोगकहासुनुसीता ॥ मोकहंसकलभयेबिपरीता ॥ नूतनकिशलयमन
हुंकृशानू ॥ कालनिसासमनिसिससिभानू ॥ कुवलयबिपिनकुन्तवनसरिसा ॥ बा
रिदतप्ततेलजनुबरिसा ॥ जेहितरहेकरततेइपीरा ॥ उरगश्वाससमत्रिबि
धसमीरा ॥ कहेहूतेंकछुदुखघटिहोई ॥ काहिकहौंयहजाननकोई ॥ त
त्वप्रेमकरममअरुतोरा ॥ जानतप्रियाएकमनमोरा ॥ सोमनसदारहततो
हिपाहीं ॥ जानुप्रीतिरसएतनेहिमाहीं ॥ प्रभुसंदेशसुनतबैदेही ॥ मगनप्रे
मतनसुधिनहितेही ॥ कहकपिहृदयधीरधरुमाता ॥ सुमिरिरामसेवकसुखदा
ता ॥ उरआनहुरघुपतिप्रभुताई ॥ सुनिममबचनतजहुकदराई ॥

॥ दोहा ॥

निशिचरनिकरपतंगसम रघुपतिबाणकृशानु ॥

जननीहृदयधीरधरु जरेनिशाचर जानु ॥

॥ चौपाई ॥

जौंरघुवीरहोतसुधिपाई ॥ करतेनहिंविलंबरघुराई ॥ रामबाणरविउदयजानकी ॥ तमवरूथकहंयातुधानकी ॥ अवहिंमातुमैंजाउंलवाई ॥ प्रभुआयसुनहिंरामदोहाई ॥ कछुकदिवसजननीधरुधीरा ॥ कपिन्हसहितऐहैंरघुवीरा ॥ निशिचरमारितुमहिंलैजैहैं ॥ तिहुंपुरनारदादियशगैहैं ॥ हैंसुतकपिसबतुमहिंसमाना ॥ यातुधानभटअतिबलवाना ॥ मोरेहृदयपरमसंदेहा ॥ सुनिकपिप्रगटकीन्हनिजदेहा ॥ कनकभूधराकारशरीरा ॥ समरभयंकरअतिबलवीरा ॥ सीतामनभरोसतबभयेऊ ॥ पुनिलघुरूपपवनसुतलयेऊ ॥ ● ● ● ●

॥ दोहा ॥

सुनुमाताशाखामृगहिं नहिंबलबुद्धिविशाल ॥
प्रभुप्रतापतेगरुडहीं खाइपरमलघुव्याल ॥

॥ चौपाई ॥

मनसंतोषसुनतकपिबानी ॥ तनअतिपुलकनयनजलपानी ॥ भक्तिप्रतापतेजबलसानी ॥ आशिषदीन्हरामप्रियजानी ॥ अजरअमरगुणनिधिसुतहोहू ॥ करहुबहुतरघुनायकछोहू ॥ करहिंकृपाप्रभुअससुनिकाना ॥ निर्भरप्रेममगनहनुमाना ॥ बारबारनावहिंपदसीसा ॥ बोलेवचनजोरिकरकीसा ॥ अबकृतकृत्यभयेउंमैंमाता ॥ आशिषतवअमोघविख्याता ॥ सुनियमातुमोहिंअतिशयभूखा ॥ लागिदेखिसुंदरफलरूखा ॥ सुनुसुतकरहिंविपिनरखवारी ॥ परमसुभटरजनिचरभारी ॥ तिनकरभयमातामोहिंनाही ॥ जौंतुमसुखमानहुमनमांही ॥

॥ दोहा ॥

देखिबुद्धिबलनिपुनकपि कहाजानकीजाहु॥

रघुपतिचरणहृदयधरि तातमधुरफलखाहु॥

॥ चौपाई ॥

चलानाइसिरपैठेउबागा॥ फलखाएतरुतोरनलागा॥ रहेतहांबहुभटरखवारें॥ कछुमारेकछुजाइपुकारे॥ नाथएकआवाकपिभारी॥ तेइंअसोकबाटिकाउजारी॥ खाएसिफलअरुबिटपउपारेसि॥ जहांतहंपटकिपटकिभटमारेसि॥ सुनिरावणपठएभटनाना॥ तिन्हहिदेखिगरजाहनुमाना॥ सबरजनीचरकपिसंघारे॥ गएपुकारतकछुअधमारे॥ पुनिपठवातेइंअक्षयकुमारा॥ चलासंगलैसुभटअपारा॥ आवतदेखिबिटपगहितर्जा॥ ताहिनिपातिमहाधुनिगर्जा॥

॥ दोहा ॥

कछुमारेसिकछुमर्देसि कछुकमिलाएसिधूरि॥

कछुपुनिजाइपुकारे प्रभुमर्कटबलभूरि॥

॥ चौपाई ॥

सुनिसुतबधलंकेशरिसाना॥ पठवामेघनादबलवाना॥ मारेसिजनिसुतबांधेसिताही॥ देखौंकीसकहांकरआही॥ चलाइन्द्रजीतअतुलितजोधा॥ बंधुवधसुनिउपजाक्रोधा॥ कपिदेखादारुणभटआवा॥ कटकटाइगरजाअरुधावा॥ अतिविशालतरुएकउपारा॥ बिरथकीन्हलंकेशकुमारा॥ रहेंमहाभटताकेसंगा॥ गहिगहिकपिमर्देसिनिजअंगा॥ तिन्हेंनिपातिताहिसनबाजा॥ भिरेजुगलमानहुंगजराजा॥ मुष्टिकमारिचढातरुजाई॥ ताहिएकक्षणमूर्छाआई॥

सोसठनहिंसिखावनदाता॥ हरकोदंडकठिनजेहिंभंजा॥ तेहिसमेतनृपदलमद
गंजा॥ खरदूषणत्रिसिराअरुबाली॥ बधेसकलअतुलितबलशाली॥

॥ दोहा ॥

जाकेबललवलेशतें जितेउंचराचरझारि॥
तासुदूतमैंजाहिकी हरिआनेउप्रियनारि॥

॥ चौपाई ॥

जानौंमैंतुम्हारिप्रभुताई॥ सहसबाहुसनपरीलराई॥ समरबालिसनकरिज
सपावा॥ सुनिकपिबचनबिहंसिबहलावा॥ खायेउंफलमोहिलागीभूखा॥ क
पिसुभावतेंतोरेउंरूखा॥ सबकेदेहपरमप्रियस्वामी॥ मारहिंमोहिकुमारग
गामी॥ जिन्हमोहिमारातेमैंमारा॥ तेहिपरबांधेउतनयतुम्हारा॥ मोहिन
कछुबांधेकरलाजा॥ कीन्हचहौंनिजप्रभुकरकाजा॥ बिनतीकरौंजोरिकररावण॥
सुनहुमानतजिमोरशिखावण॥ देखहुतुमनिजहृदयबिचारी॥ भ्रमतजिभ
जहुभक्तभयहारी॥ जाकेडरअतिकालडेराई॥ जोसुरअसुरचराचरखाई॥
तासोंबैरकबहुँनहिंकीजै॥ मोरेकहेंजानकीदीजै॥

॥ दोहा ॥

प्रणतपालरघुबंशमणि करुणासिंधुखरारि॥
गएशरणप्रभुराखिहैं तवअपराधबिसारि॥

॥ चौपाई ॥

रामचरणपंकजउरधरहू॥ लंकाअचलराजतुमकरहू॥ ऋषिपुलस्त्ययशबि
मलमयंका॥ तेहिकुलमहंजनिहोसिकलंका॥ रामनामबिनुगिरानसोहा॥ दे

सुविचारित्यागिमदमोहा॥ सबभूषणभूषितबरनारी॥ बसनहीननहिंसोहसु
रारी॥ रामबिमुखसंपतिप्रभुताई॥ गईरहीपाईबिनुपाई॥ सजलमूलजे
हिसरितानाहीं॥ बरखिगएपुनितबहिंसुखाहीं॥ सुनुदसकंठकहौंपनरोपी॥
रामबिमुखत्राताननहिंकोपी॥ संकरसहसविष्णुअजतोही॥ सकहिंनराखिराम
करद्रोही॥ ॥ दोहा॥

मोहमूलबहुसूलप्रद त्यागहुतमअभिमान॥
भजहुरामरघुनायकहिं कृपासिंधुभगवान॥

॥ चौपाई॥

जदपिकहीकपिअतिहितबानी॥ भक्तिबिवेकबिरतिनयसानी॥ बोलाबिहँसिम
हाअभिमानी॥ मिलाहमहिंकपिगुरुबडज्ञानी॥ मृत्युनिकटआईखलतोही
॥ लागेसिअधमसिखावनमोही॥ उलटाहोइकहाहनुमाना॥ मतिभ्रमतोरि
प्रगटमैंजाना॥ सुनिकपिबचनबहुतखिसियाना॥ बेगिनहरहुमूढकरप्रा
ना॥ सुनतनिसाचरमारनधाए॥ सचिवन्हसहितबिभीषणआए॥ नाइसी
सकरिबिनयबहूता॥ नीतिबिरोधनमारियदूता॥ आनदंडकछुकरियगोसांई
॥ सबहींकहामंत्रभलभाई॥ सुनतबिहंसिबोलादसकंधर॥ अंगभंगकरिप
ठवहुबंदर॥ ॥दोहा॥

कपिकरममतापोंछिपर सबहिंकहासमुझाइ॥
तेलबोरिपटबांधिपुनि पावकदेहुलगाइ॥

॥ चौपाई॥

पोंछिहीनबंदरजबजाइहि॥ तबशठनिजनाथहिलैआइहि॥ जिन्हकैकीन्हि

सि अमित बडाई ॥ देखौं धौं तिन्ह कै प्रभुताई ॥ बचन सुनत कपि मन मुसुकाना ॥ भई सहाय सारद मैं जाना ॥ जातुधान सुनि रावन बचना ॥ लागे रचन मूढ सो रचना ॥ रहा न नगर बसन घृत तेला ॥ बाढी पूँछ कीन्ह कपि खेला ॥ कौतुक कहँ आए पुरबासी ॥ मारहिं चरन करहिं बहु हाँसी ॥ बाजहिं ढोल देहिं सब तारी ॥ नगर फेरि पुनि पूँछ प्रजारी ॥ पावक जरत देखि हनुमन्ता ॥ भयउ परम लघु रूप तुरन्ता ॥ निबुकि चढेउ पुनि कनक अटारी ॥ भयें सभीत निसाचर नारी ॥

॥ दोहा ॥

हरि प्रेरित तेहि अवसर चले पवन उनचास ॥
अट्टहास करि गर्जा कपि बढि लाग अकास ॥

॥ चौपाई ॥

देह बिसाल परम हरुआई ॥ मंदिर तें मंदिर चढि धाई ॥ जरै नगर भे लोग बिहाला ॥ झपट लपट बहु कोटि कराला ॥ तात मातु हा सुनिअ पुकारा ॥ यहि अवसर को हमहि उबारा ॥ हम जो कहा यह कपि नहिं होई ॥ बानर रूप धरें सुर कोई ॥ साधु अवग्या कर फल ऐसा ॥ जरै नगर अनाथ कर जैसा ॥ जारा नगर निमिष एक माहीं ॥ एक बिभीषन को गृह नाहीं ॥ ताकर दूत अनल जेहिं सिरजा ॥ जरा न सो तेहि कारन गिरिजा ॥ उलटि पलटि लंका कपि जारी ॥ कूदि परा तब सिंधु मझारी ॥

॥ दोहा ॥

पूँछ बुझाइ खोइ श्रम धरि लघु रूप बहोरि ॥
जनकसुता के आगें ठाढ भयो कर जोरि ॥

॥ चौपाई ॥

मातुमोहिदीजैकछुचीन्हा ॥ जैसेरघुनायकमोहिदीन्हा ॥ चूडामणिउतारितबदयऊ ॥ हर्षसमेतपवनसुतलयऊ ॥ कहेउतातगयेमोरप्रणामा ॥ सवप्रकारप्रभुपूरणकामा ॥ दीनदयालविरदसंभारी ॥ हरहुनाथममसंकटभारी ॥ तातशक्रसुतकथासुनायेउ ॥ बाणप्रतापप्रभुहिसमुझायेउ ॥ मासदिवसमहंनाथनआये ॥ तौपुनिमोहिंजिवतनहिंपाये ॥ कहुकपिकेहिविधिराखौंप्राणा ॥ तुमहूंतातकहतहउजाना ॥ तुमहिदेखिशीतलभइछाती ॥ पुनिमोकहंसोइदिनसोइराती ॥ *~*~* ॥ दोहा ॥ **~*~*~~**

जनकसुतहिंसमुझाइकरि बहुविधिधीरजदीन्ह ॥
चरणकमलशिरनाइकरि गमनरामपहंकीन्ह * ॥

॥ चौपाई ॥

चलतमहाधुनिगरजेउभारी ॥ गर्भस्रवेउसुनिनिश्चरनारी ॥ लांघिसिंधुयहिपारहिंआवा ॥ शब्दकिलकिलाकपिन्हसुनावा ॥ हर्षेसवविलोकिहनुमाना ॥ नूतनजन्मकपिन्हतबजाना ॥ मुखप्रसन्नतनतेजविराजा ॥ कीन्हेसिरामचन्द्रकरकाजा ॥ मिलेसकलअतिभयेसुखारी ॥ तलफतमीनपावजनुबारी ॥ चलेहर्षिरघुनायकपासा ॥ पूछतकहतनवलइतिहासा ॥ तबमधुबनभीतरसबआये ॥ अंगदसहितमधुरफलखाये ॥ रखवारेतबबरजनलागे ॥ मुष्टिप्रहारकरतसबभागे ॥ *~*~* ॥ दोहा ॥ **~*~*~*~**

जाइपुकारेसबकहते बनउजारयुवराज ॥
सुनिसुग्रीवहर्षकपि करिआयेप्रभुकाज ॥

॥ चौपाई ॥

जौंनहोतसीतासुधिपाई॥ मधुबनकेफलकोशककखाई॥ यहिबिधिमनबिचार करराजा॥ आइगएकपिसहितसमाजा॥ आइसबन्हिंनावापदसीसा॥ मिलेसबन्हिअतिप्रेमकपीसा॥ पूछेउकुशलकुशलपददेषी॥ रामकृपाभाकाजविशेषी॥ नाथकाजकीन्हेउहनुमाना॥ राषेसकलकपिन्हकरप्राणा॥ सुनिसुग्रीवबहुरिउठि मिलेऊ॥ कपिन्हसहितरघुपतिपहंचलेऊ॥ रामकपिन्हकहंआवतदेषा॥ कियेकाजउरहर्षविशेषा॥ फटिकशिलाबैठेदोउभाई॥ परेसकलकपिचरणनजाई॥ ********—* ॥ दोहा ॥ *—*—*—*****

प्रीतिसहितभेंटेसकल रघुपतिकरुणापुञ्ज॥
पूछेउकुशलनाथअब कुशलदेखिपदकञ्ज॥

॥ चौपाई ॥

जामवन्तकहसुनुरघुराया॥ जापरनाथकरहुतुमदाया॥ ताहिसदाशुभकुशल निरंतर॥ सुरनरमुनिप्रसन्नतेहिऊपर॥ सोविजयीविनयीगुणसागर॥ तासुसुयशत्रिहुलोकउजागर॥ प्रभुकीकृपाभयउसबकाजू॥ जन्महमारसुफलभाआजू॥ नाथपवनसुतकीन्हजोकरणी॥ सोमुखलाखहुंजाइनवरणी॥ सुनिक पालउठिहृदयलगाये॥ जानिसुभटरघुपतिमनभाये॥ कहहुतातकेहिभांति जानकी॥ रहतिकरतिरक्षास्वप्राणकी॥ *—* ॥ दोहा ॥ *—*

नामपाहरूदिवसनिशि ध्यानतुम्हारकपाट॥
लोचननिजपदयंत्रिका प्राणजांहिकेहिबाट॥

॥ चौपाई ॥

चलतमोहिचूड़ामणिदीन्हा॥ रघुपतिहृदयलगाइतेहिलीन्हा॥ नाथयुगललो

चनभरिबारी॥ बचनकहेउकछुजनककुमारी॥ अनुजसमेतगहेउप्रभुचरणा॥ दीनबंधुप्रणतारतिहरणा॥ मनक्रमबचनचरणअनुरागी॥ केहिअपराधनाथमोहित्यागी॥ अवगुणएकमोरमैजाना॥ बिछुरतप्राणनकीन्हपयाना॥ नाथसो नयनन्हकरअपराधा॥ निसरतप्राणकरहिंहठिबाधा॥ बिरहअनलतनतूल समीरा॥ स्वासजरेक्षणमांहशरीरा॥ नयनश्रवैजलनिजहितलागी॥ जरैनपावदेहबिरहागी॥ सीताकैअतिबिपतिबिशाला॥ बिनहिंकहेभलदीनदयाला॥

*** * ** ॥ दोहा ॥ ** * * * *

निमिषिनिमिषिकरुणायतन जाहिंकल्पशनबीति॥
बेगिचलियप्रभुआनियै भुजबलखलदलजीति॥

॥ चौपाई ॥

सुनिसीतादुखप्रभुसुखअयना॥ भरिआएजलराजिवनयना॥ वचनकायमनममगतिजाही॥ सपनेउंबिपतिकिचाहियताही॥ कहहनुमानबिपतिप्रभुसोई॥ जबतवसुमिरणभजननहोई॥ केतिकबातप्रभुयातुधानकी॥ बेगिचलियआनियैजानकी॥ सुनुकपितोहिसमानउपकारी॥ नहिंकोउसुरनरमुनितनुधारी॥ प्रत्युपकारकरौंकातोरा॥ सनमुखहोइनशकतमनमोरा॥ सुनुकपितोहिउरिनमैंनाहीं॥ देखेउंकरिबिचारमनमाहीं॥ पुनिपुनिकपिहिचितवसुरत्राता॥ लोचननीरपुलकअतिगाता॥ ** * ॥ दोहा ॥ ** ** **

सुनिप्रभुवचनबिलोकिमुख हृदयहर्षेहनुमन्त॥
चरणपरेउपरमाकुल त्राहित्राहिभगवन्त *॥

॥ चौपाई ॥

बारबारप्रभुचहतउठावा ॥ प्रेममगनतेहिउठननभावा ॥ प्रभुपदपंकजकपि
करसीसा ॥ सुमिरिसोदशामगनगौरीसा ॥ सावधानमनकरिपुनिशंकर ॥ ला
गेकहनकथाअतिसुंदर ॥ कपिउठायप्रभुहृदयलगावा ॥ करगहिपरमनिक
टबैठावा ॥ कहुकपिरावणपालितलंका ॥ केहिबिधिदहेउदुर्गअतिबंका ॥ प्रभुप्र
सन्नजानाहनुमाना ॥ बोलेबचनबिगतअभिमाना ॥ शाखामृगकैबड़िमनुसाई
शाखातेंशाखापरजाई ॥ नांघिसिंधुहाटकपुरजारा ॥ निशिचरगणबधिबिपिन
उजारा ॥ सोसबतवप्रतापरघुराई ॥ नाथनकछुमोरप्रभुताई ॥

॥ दोहा ॥

ताकहंप्रभुकछुअगमनहिं जापरतुमअनुकूल ॥
तवप्रतापबड़वानलहिं जारिसकैखलतूल * ॥

॥ चौपाई ॥

नाथभक्तिअतिअनपावनि ॥ देहुकृपाकरिशिवमनभावनि ॥ सुनिप्रभुपरम
सरलकपिबानी ॥ एवमस्तुतबकहेउभवानी ॥ उमारामसुभावजिन्हजाना
॥ ताहिभजनतजिभावनआना ॥ यहसंबादजासुउरआवा ॥ रघुपतिचरण
भक्तितेइंपावा ॥ सुनिप्रभुबचनकहहिंकपिवृन्दा ॥ जयजयजयकृपालसुखकन्दा
॥ तबरघुपतिकपिपतिहिबुलावा ॥ कहाचलेकरकरउबनावा ॥ अबबिलंबकेहिका
रणकीजै ॥ तुरतकपिनकहंआयसुदीजै ॥ कौतुकदेखिसुमनबहुबर्षे ॥ नभ
तेभवनचलेसुरहर्षे ॥

॥ दोहा ॥

कपिपतिबेगिबुलाएउ आएयूथपयूथ ॥
नानाबरणअतुलबल बानरभालुबरूथ ॥

॥ चौपाई ॥

प्रभुपदपंकजनावहिंसीसा ॥ गरजहिंभालुमहाबलकीसा ॥ देखीराममकलकपिसेना ॥ चितैकृपाकरिराजिवनयना ॥ राममकृपाबलपाइकपिंदा ॥ भयेपच्छयुतमनहुंगिरींदा ॥ हरषिरामतवकीन्हपयाना ॥ शगुनभयेसुंदरशुभनाना ॥ जासुसकलमंगलमयनीती ॥ तासुपयानशगुनयहरीती ॥ प्रभुपयानजानावैदेही ॥ फरकेबामअंगशुभनेही ॥ जोजोशगुनजानकिहिहोई ॥ अशगुनभयउरावणहिसोई ॥ चलाकटककोबरणैपारा ॥ गरजहिंवानरभालुअपारा ॥ नखआयुधगिरिपादपधारी ॥ चलेगगनमहिइच्छाचारी ॥ केहरिनादभालुकपिकरहीं ॥ डगमगमहिदिग्गजचिकरहीं ॥ *—* ॥ छन्द ॥ **—*—**

चिकरहिंदिग्गजडोलमहिगिरिकोलसागरखरभरे ॥ * ॥ मनहरषदिनकरसोमसुरमुनिनागकिन्नरदुखटरे ॥ * ॥ कटकटाहिंमरकटविकटभटबहुकोटिकोटिन्हधावहीं ॥ * ॥ जयरामप्रबलप्रतापकोशलनाथगुणगणगावहीं ॥ * ॥ शकसहिनभारअपारअहिपतिबारबारविमोहई ॥ * ॥ गहिदशनपुनिपुनिकमठपीठकठोररेखसोसोहई ॥ * ॥ रघुबीररुचिरपयानप्रस्थितजानिपरमसुहावनी ॥ * ॥ जनुकमठखप्परसर्पराजसोलिखतअविचलपावनी ॥ * ॥ *—* ॥ दोहा ॥ —*—*—*—**

यहिविधिजाइकृपानिधि उतरेसागरतीर * ॥
जहंतहंलागेखानफल भालुविपुलकपिबीर ॥

॥ चौपाई ॥

उहाँनिशाचर रहहिंसशंका॥ जबतेंजारिगयउकपिलंका॥ निजनिजगृहस
बकरहिंबिचारा॥ नहिंनिशिचरकुलकेरउबारा॥ जासुदूतबलबरणिनजाई॥ ते
हिआएपुरकवनभलाई॥ दूतनिसनसुनिपुरजनबाणी॥ मन्दोदरीहृदयअ
कुलानी॥ रहसिजोरिकरपतिपदलागी॥ बोलीबचननीतिरसपागी॥ कन्तक
र्षहरिसनपरिहरहू॥ मोरकहाअतिहितहियधरहू॥ समुझतजासुदूतकीक
रणी॥ स्रवहिंगर्भरजनीचरधरनी॥ तासुनारिनिजसचिवबुलाई॥ पठव
हुकन्तजोचहहुभलाई॥ तवकुलकमलबिपिनदुखदाई॥ सीतासीतनिशास
मआई॥ सुनहुनाथसीताबिनुदीन्हे॥ हितनतुम्हारशंभुअजकीन्हे॥ * *

॥ दोहा ॥

रामबाणअहिगणसरिस निकरनिशाचरभेक॥
जबलगिग्रसतनतबलगि यतनकरहुतजिटेक॥

॥ चौपाई ॥

श्रवणसुनतशठताकरिबाणी॥ बिहंसाजगतबिदितअभिमानी॥ सभयसुभावना
रिकरसांचा॥ मंगलमाहंभयमनअतिकाचा॥ जौंआवैमरकटकटकाई॥ जिअहिंबे
चारेनिशिचरखाई॥ कंपहिंलोकपजाकेत्रासा॥ तासुनारिसभीतबडिहासा॥ अ
सकहिबिहंसिताहिउरलाई॥ चलेउसभाममताअधिकाई॥ मन्दोदरीहृदय
करचिंता॥ भयोकन्तपरबिधिबिपरीता॥ बैठेउसभाखबरिअसपाई॥ सिंधु
पारसेनासबआई॥ बूझेसिसचिवउचितमतकहहू॥ तेसबहंसेमौनकरिरह
हू॥ जितेहुसुरासुरतबश्रमनाहीं॥ नरबानरकेहिलेखेमांही॥ * * * *

॥ दोहा ॥

सचिववैद्यगुरुतीनिजौं बोलहिंप्रियभयत्रास॥
राजधर्मतनतीनिकर होइवेगहींनाश ** ॥

॥ चौपाई ॥

सोइरावणकहंबनीसहाई॥ अस्तुतिकरहिंफुलाइफुलाई॥ अवसरजानिबिभीषणआवा॥भ्राताचरणसीसतेहिनावा॥ पुनिशिरनाइबैठिनिजआसन॥ बोलावचनपाइअनुशासन॥ जौंकृपालपूछेहुमोहिबाता॥ मतिअनुरूपकहहुमैंताता॥ जौंआपनचाहहुकल्याना॥सुयशसुमतिशुभगतिसुखनाना॥ तौपरनारिनिवारिगोसांई॥ तजौचौथिचंदाकीनांई॥ चौदहभुवनएकपतिहोई॥भूतद्रोहतिष्ठैनहिंकोई॥ गुणसागरनागरबरजोऊ॥ अलपलोभभलकहैनकोऊ॥ *~**~*~* ॥ दोहा ॥ *~*~*~**~*

कामक्रोधमदलोभसब नाथनरककरपंथ ***॥
सबपरिहरिरघुबीरपद भजहुकहहिंसदग्रंथ॥

॥ चौपाई ॥

तातरामनहिंनरभूपाला॥भुवनेश्वरकालहुकरकाला॥ ब्रह्मअनामयअजभगवन्ता॥ व्यापकअजितअनादिअनन्ता॥ गोद्विजधेनुदेवहितकारी॥कृपासिंधुमानुषतनुधारी॥ जनरञ्जनगञ्जनखलभ्राता॥ वेदधर्मरक्षकसुरत्राता॥ ताहिवैरतजिनाइयमाथा॥ प्रणतारतिभंजनरघुनाथा॥ देहुनाथप्रभुकहंवैदेही॥ भजहुरामबिनुकामसनेही॥ शरणागतप्रभुनाहुनत्यागा॥ बिश्वद्रोहकृतअघजेहिलागा॥ जासुनामत्रयतापनशावन॥ सोप्रभुप्रगटभजहुतेहिरावण॥

**~*~*~*~* ॥ दोहा ॥ **~*~*~*~**

बारबारपदलागौं विनयकरौंदससीस ॥
परिहरिमानमोहमद भजहुकोशलाधीश ॥
मुनिपुलस्तिनिजशिष्यसन कहिपठईयहबात ॥
तुरतसोमैंप्रभुसनकही पाइसुअवसरतात ॥

॥ चौपाई ॥

मालवंतएकसचिवसयाना ॥ तासुबचनसुनिअतिसुखमाना ॥ तातअनुजतव नीतिविभूषण ॥ सोउरधरियजोकहहिंविभीषण ॥ रिपुउतकरषकहत शठदोऊ ॥ दूरिकरहुइहांहैंनकोऊ ॥ मालवंतगृहगयेउबहोरी ॥ कहेउविभीषणपुनिकरजोरी ॥ सुमतिकुमतिसबकेउररहई ॥ नाथपुराननिगमअसकहई ॥ जहांसुमतितहंसंपतिनाना ॥ जहांकुमतितहंविपतिनिदाना ॥ तवउरकुमतिवसीविपरीती ॥ हितअनहितजानतरिपुप्रीती ॥ कालरात्रिनिशिचरकुलकेरी ॥ तेहिसीतापरप्रीतिघनेरी ॥ * * * * *

॥ दोहा ॥

तातचरणगहिमागौं राखहुमोरदुलार ॥
सीतादेहुरामकहं अतिहितहोइतुम्हार ॥

॥ चौपाई ॥

बुधपुराणश्रुतिसंमतबानी ॥ कहीविभीषणनीतिबखानी ॥ सुनतदशाननउठारिसाई ॥ खलतोहिमृत्युनिकटचलिआई ॥ जिअसिसदाशठमोरजिआवा ॥ रिपुकरपक्षसदातोहिभावा ॥ कहसिनखलअसकोजगमांही ॥ भुजबलजेहिजीतेहुमनाही ॥ ममपुरवसितपसीसनप्रीती ॥ शठमिलुजाहु ताहिकहुनीती

नी ॥ असकहिकीन्हेसिचरणप्रहारा ॥ अनुजगहेपदवारहिंवारा ॥ उमासंतके
इहैवड़ाई ॥ मंदकरतजोकरैभलाई ॥ तुमपितुसरिसभलेमोहिमारा ॥ रामभ
जेहितहोइतुम्हारा ॥ सचिवसंगलैनभपथगयेऊ ॥ सबहिंसुनाइकहतअसभ
येऊ ॥ ॥ दोहा ॥

रामसत्यसर्वज्ञप्रभु सभाकालवशतोरि ॥
मैंरघुनायकशरणअव जाउंदेहुजनिखोरि ॥

॥ चौपाई ॥

असकहिचलाविभीषणजवहीं ॥ आयुहीनभेनिश्चरतवहीं ॥ साधुअवज्ञातुर
तभवानी ॥ करकल्याणअखिलकरहानी ॥ रावणजवहिंविभीषणत्यागा ॥ भयो
विभवविनुतवहिंअभागा ॥ चलेउहर्षिरघुनायकपाहीं ॥ करतमनोरथवहुम
नमांही ॥ देखिहौंजाइचरणजलजाता ॥ अरुणमृदुलसेवकसुखदाता ॥ जे
पदपरसितरीऋषिनारी ॥ दंडककाननपावनकारी ॥ जेपदजनकसुताउरला
ये ॥ कपटकुरंगसंगधरिधाये ॥ हरउरसरसरोजपदजोई ॥ अहोभाग्यमैंदे
खवसोई ॥ ॥ दोहा ॥

जिनपायनकरपादुका भरतरहेमनलाइ ॥
तेपदआजुविलोकिहौं इननयननयुगजाइ ॥

॥ चौपाई ॥

यहिविधिकरतसप्रेमविचारा ॥ आयेउसपदिसिंधुकेपारा ॥ कपिन्हविभीषण
आवतदेखा ॥ जानेउकोउरिपुदूतविशेषा ॥ ताहिराखिकपिपतिपहंआये
॥ समाचारसवजाइसुनाये ॥ कहसुग्रीवसुनियरघुराई ॥ आवामिलनद

दशाननभाई॥ कहप्रभुसखाबूझियेकाहा॥ कहैकपीशसुनहुनरनाहा॥ जानिनजाइनिशाचरमाया॥ कामरूपकेहिकारणआया॥ भेदहमारलेनशठआवा॥ राखियबांधिमोहिअसभावा॥ सखानीतितुमनीकबिचारी॥ ममप्रणशरणागतभयहारी॥ सुनिप्रभुबचनहर्षहनुमाना॥ शरणागतवत्सलभगवाना॥

॥ दोहा॥

शरणागतकहंजेतजहिं निजअनहितअनुमानि॥
तेनरपामरपापमय तिनहिंबिलोकतहानि ***॥

॥ चौपाई॥

कोटिबिप्रबधलागहिंजाही॥ आएशरणतजौंनहिंताही॥ सन्मुखहोइजीवमोहिंजबहीं॥ जन्मकोटिअघनाशैंतबहीं॥ पापवन्तकरसहजसुभाऊ॥ भजनमोरतेहिभावनकाऊ॥ जौंपैदुष्टहृदयसोहोई॥ मोरेसन्मुखआवकिसोई॥ निर्मलमनजनसोमोहिंपावा॥ मोहिंकपटछलछिद्रनभावा॥ भेदलेनपठवादशशीसा॥ तबहुंनकछुभयहानिकपीसा॥ जगमहंसखानिशाचरजेते॥ लछमनहनइंनिमिषमहंतेते॥ जौंसभीतआवाशरनाई॥ रखिहौंताहिप्राणकीनाई॥

॥ दोहा॥

उभयभांतितेहिआनहु हंसिकहकृपानिधान॥
जयकृपालुकहिकपिचले अंगदादिहनुमान॥

॥ चौपाई॥

सादरतेहिआगेकरिबानर॥ चलेजहांरघुपतिकरुणाकर॥ दूरिहिंतेदेखेद्वौभ्राता॥ नयनानन्ददानकेदाता॥ बहुरिरामछबिधामबिलोकी॥ रहासेठा

दशकंधरकपगणेकी ॥ भुजप्रलंबकंजारुणलोचन ॥ श्यामलगातप्रणतभयमोचन ॥ सिंहस्कंधआयतउरसोहा ॥ आननअमितमदनमनमोहा ॥ नयननीरपुलकित अतिगाता ॥ मनधरिधीरकहेमृदुबाता ॥ निश्चरबंशजनमसुरत्राता ॥ नाथ दशाननकरमैभ्राता ॥ सहजपापप्रियतामसदेहा ॥ यथाउलूकहितमपरनेहा ॥ * * * ॥ दोहा ॥ * * * * *

श्रवणसुयशसुनिआयउं प्रभुभंजनभयभीर ॥
त्राहित्राहिआरतहरण शरणसुखदरघुवीर ॥

॥ चौपाई ॥

असकहिकरतदंडवतदेषी ॥ तुरतउठेप्रभुहर्षविशेषी ॥ दीनवचनसुनिप्रभु मनभावा ॥ भुजविशालगहिहृदयलगावा ॥ अनुजसहितउठिढिगबैठारे ॥ बोलेवचनभक्तभयहारे ॥ कहुलंकेशसहितपरिवारा ॥ कुशलकुठाहरवासतुम्हारा ॥ खलमंडलीबसहुदिनराती ॥ सखाधर्मनिबहेकेहिभांती ॥ मैजानौंतुम्हारसबरीती ॥ अतिशयनिपुनभावतअनीती ॥ बरुभलबासनरककरताता ॥ दुष्टसंगजनिदेहिंविधाता ॥ अबपददेखिकुशलरघुराया ॥ जौंतुमकीन्हजानिजनदाया ॥ * * * ॥ दोहा ॥ * * * * *

तवलगिकुशलनजीवकहं सपनेहुंमनविश्राम ॥
जबलगिभजननरामके शोकधामतजिकाम ॥

॥ चौपाई ॥

जबलगिहृदयबसतखलनाना ॥ लोभमोहमत्सरमदमाना ॥ जबलगिउरनबसतरघुनाथा ॥ धरेचापशायककटिभाथा ॥ ममतातिमिरतरुणअंधियारी ॥ राग

षेयउलूकसुखकारी॥ तबलगिबसतजीवउरमांहीं॥ जबलगिप्रभुप्रतापरबि नाहीं॥ अबमैंकुशलमिटेभयभारे॥ देखिरामपदकमलतुम्हारे॥ तुमकृपाल जापरअनुकूला॥ ताहिनव्यापत्रिबिधभवसूला॥ मैंनिश्चरअतिअधमसुभाऊ॥ शुभआचरणकीन्हनहिंकाऊ॥ जासुरूपमुनिध्याननपावा॥ सोप्रभुहरषिहृदयमोहिलावा॥

॥ दोहा॥

अहोभाग्यममअमितअति रामकृपासुखपुंज॥
देखेउंनयनबिरंचिशिव सेव्ययुगलपदकंज॥

॥ चौपाई ॥

सुनउसखानिजकहउंसुभाऊ॥ जानभुशुंडिशंभुगिरिजाऊ॥ जोनरहोइ चराचरद्रोही॥ आवैसभयशरणतकिमोही॥ तजिमदमोहकपटछलनाना॥ करौंसद्यतेहिसाधुसमाना॥ जननीजनकबंधुसुतदारा॥ तनधनभवनसुहृदप रिवारा॥ सबकेममताताग बटोरी॥ ममपदमनहिंबांधिबटिडोरी॥ समदर शीइच्छाकछुनाहीं॥ हर्षशोकभयनहिंमनमांहीं॥ असमज्जनममउरबसकैसे॥ लोभीहृदयबसतधनजैसे॥ तुमसेसंतनअतिप्रियमोरे॥ धरेउंदेहनहिं आननिहोरे॥

॥ दोहा॥

सगुणउपासकपरहित निरतनीतिदृढनेम॥
तेनरप्राणसमानमोहिं जिनकेद्विजपदप्रेम॥

॥ चौपाई ॥

सुनुलंकेशसकलगुणतोरे॥ तातेतुमअतिशयप्रियमोरे॥ रामबचनसुनिबानर यूथा॥ सकलकहहिंजयकृपावरूथा॥ सुनतविभीषणप्रभुकरबाणी॥ नहिं

अघातश्रवणामृतसानी॥ पदअंबुजगहिबारहिंबारा॥ हृदयसमातनप्रेमअपा
रा॥ सुनिदेवसचराचरस्वामी॥ प्रणतपालउरअंतरजामी॥ उरकछुप्रथम
बासनारहेऊ॥ प्रभुपदप्रीतिसरितसोबहेऊ॥ अवकृपालनिजभक्तिजोपाव
नि॥ देहुदयाकरिशिवमनभावनि॥ एवमस्तुप्रभुकहिरणधीरा॥ मांगातुर
तसिंधुकेनीरा॥ यदपिसखातोहिइच्छानाहीं॥ ममदर्शनअमोघजगमांहीं
॥ असकहिरामतिलकतेहिसारा॥ सुमनवृष्टिनभभयउअपारा॥

॥ दोहा॥

रावणक्रोधअनलनिज स्वाससमीरप्रचंड॥
जरतविभीषणराखेउ दीन्हेउराजअखंड॥
जोसंपतिशिवरावणहि दीन्हदियेदशमाथ॥
सोसंपदाविभीषणनहि सकुचिदीन्हरघुनाथ॥

॥ चौपाई॥

असप्रभुछाडिभजहिंजेआना॥ तेनरपशुविनुपूंछविषाना॥ निजजनजानिता
हिअपनावा॥ प्रभुसुभावकपिकुलमनभावा॥ पुनिसर्वज्ञसर्वउरवासी॥ स
र्वरूपसवरहितउदासी॥ बोलेवचननीतिप्रतिपालक॥ कारणमनुजदनुज
कुलघालक॥ सुनुकपीशलंकापतिबीरा॥ केहिविधितरियजलधिगंभीरा॥
संकुलउरगमकरझखजाती॥ अतिअगाधदुस्तरसवभांती॥ कहलंकेशसुन
हुरघुनायक॥ कोटिसिंधुशोषकतवशायक॥ यद्यपितदपिनीतिअसगाई॥ वि
नयकरियसागरपहंजाई॥

॥ दोहा॥

प्रभुतुम्हारकुलगुरुजलधि कहहिंउपायविचारि॥

॥ दोहा ॥

बाननहमनहिहरि गाइप्रभु सठ जनिघालसिकुलखीस ॥

रामविरोधनउबरसि ईश अरणविधुब्रजईश ॥

होउमाननविब्रनुजइव प्रभुपदपंकजभृङ्ग ॥

होहिंरामसरश्रनलखल जनिकुलसहितपतंग ॥

॥ चौपाई ॥

सुनतसभयमनमुहमुसुकाई ॥ कहतदशाननसबहिसुनाई ॥ भूमिपराकरग हतअकासा ॥ लघुतापसकरबागविलासा ॥ कहसुकनाथसत्यसबबाणी ॥ समुझहुछाडिप्रकृतिअभिमानी ॥ सुनहुवचनममपरिहरिक्रोधा ॥ नाथरामसनतजहुविरोधा ॥ अतिकोमलरघुवीरसुभाऊ ॥ यद्यपिअखिललोककरराऊ ॥ मिलतकृपाप्रभुतुमपरकरिहैं ॥ उरअपराधनएकौधरिहैं ॥ जनकसुतारघुनाथहिदीजै ॥ एतनाकहामोरप्रभुकीजै ॥ जबतेइदेनकहेउबैदेही ॥ चरणप्रहारकीन्हशठतेही ॥ नरणनाइशिरचलासोतहां ॥ कृपासिंधुरघुनायकजहां ॥ करिप्रणामनिजकथासुनाई ॥ रामकृपाआपनगतिपाई ॥ ऋषिअगस्त्यकरश्रापभवानी ॥ राक्षसभयारहामुनिज्ञानी ॥ बंदिरामपदबारहिबारा ॥ पुनिनिजआश्रमकहंपगुधारा ॥ ॥ दोहा ॥

विनयनमानतजलधिजड गएतीनिदिनबीति ॥

बोलेरामसकोपतब भयविनुहोइनप्रीति ॥

॥ चौपाई ॥

लक्ष्मणबाणशरासनआनू ॥ शोषौंवारिधिविशिखकृशानू ॥ शठसनविनयकुटिल

सनप्रीती॥ सहजकृपणसनसुंदरनीती॥ ममतारतसनज्ञानकहानी॥ अतिलो भीसनविरतिबखानी॥ क्रोधिहिशमकामिहिहरिकथा॥ ऊसरवीजवयेफल यथा॥ असकहिरघुपतिचापचढावा॥ यहमतलक्ष्मणकेमनभावा॥ संधाने उधनुविशिखकराला॥ उठीउदधिउरअंतरज्वाला॥ मकरउरगझखगणअ कुलाने॥ जरतजंतुजलनिधिपहिचाने॥ कनकथारभरिमणिगणनाना॥ विप्ररूपआयोतजिमाना॥ ॥ दोहा॥

काटेपैकेदलिफरै कोटियतनकोउसींच॥
विनयनमानखगेशसुनु भयबिनुनवैननीच॥

॥चौपाई॥

सभयसिंधुगहिपदप्रभुकेरे॥ क्षमहुनाथसबअवगुणमेरे॥ गगनसमीरअ नलजलधरणी॥ इनकैनाथसहजजडकरणी॥ तवप्रेरितमायाउपजाये॥ सृष्टिहेतुसबग्रंथनगाये॥ प्रभुआयसुजेहिकहंजसअहहीं॥ सोतेहिंभांति रहेसुखलहहीं॥ प्रभुभलकीन्हमोहिशिखदीन्हा॥ मर्य्यादासबतुम्हरीकीन्हा॥ ढोलगंवारशूद्रपशुनारी॥ येसबताडनकेअधिकारी॥ प्रभुप्रतापमैंजा येलशुतिगाई॥ करउँवेगिजोतुमहिसोहाई॥

॥ दोहा॥

सुनतविनीतवचनअति कहकृपालमुसुकाइ॥
जेहिविधिउतरैकपिकटक तातसोकरहुउपाइ॥

॥ चौपाई॥

नाथनीलनलकपिदोउभाई॥ लरिकाईऋषिआयसुपाई॥ तिनकेपरसकिऐं

॥ दोहा ॥

बातन्हमनहिरिझाइसठ जनिघालसिकुलखीस॥

रामबिरोधनउबरसिहि शरणबिष्णुअजईश ॥

होउमानतजिअनुजइव प्रभुपदपंकजभृङ्ग ॥

होहिंरामसरअनलखल जनिकुलसहितपतंग ॥

॥ चौपाई ॥

सुनतसभयमनमुहमुसुकाई ॥ कहतदशाननसबहिसुनाई ॥ भूमिपराकरगहतअकासा ॥ लघुतापसकरबागविलासा ॥ कहशुकनाथसत्यसबबाणी ॥ समुझहुछाडिप्रकृतिअभिमानी ॥ सुनहुबचनममपरिहरिक्रोधा ॥ नाथरामसनतजहुविरोधा ॥ अतिकोमलरघुबीरसुभाऊ ॥ यद्यपिअखिललोककरराऊ ॥ मिलतकृपाप्रभुतुमपरकरिहैं ॥ उरअपराधनएकौधरिहैं ॥ जनकसुतारघुनाथहिदीजै ॥ एतनाकहामोरप्रभुकीजै ॥ जबतेइंदेनकहेउबैदेही ॥ चरणप्रहारकीन्हशठतेही ॥ चरणनाइशिरचलासोतहां ॥ कृपासिंधुरघुनायकजहां ॥ करिप्रणामनिजकथासुनाई ॥ रामकृपाआपनगतिपाई ॥ ऋषिअगस्त्यकरश्रापभवानी ॥ राक्षसभयारहामुनिज्ञानी ॥ बंदिरामपदबारहिंबारा ॥ पुनिनिजआश्रमकहंपगुधारा ॥

॥ दोहा ॥

बिनयनमानतजलधिजड गएतीनिदिनबीति ॥

बोलेरामसकोपतब भयबिनुहोइनप्रीति ॥

॥ चौपाई ॥

लक्ष्मणबाणशरासनआनू ॥ सोषौंबारिधिबिशिखकृशानू ॥ शठसनबिनयकुटिल

सनप्रीती ॥ सहजकृपणसनसुंदरनीती ॥ ममतारतसनज्ञानकहानी ॥ अतिलोभीसनविरतिबखानी ॥ क्रोधिहिशमकामिहिहरिकथा ॥ ऊसरबीजबयेफलयथा ॥ असकहिरघुपतिचापचढावा ॥ यहमतलक्ष्मणकेमनभावा ॥ संधानेउधनुविशिखकराला ॥ उठीउदधिउरअंतरज्वाला ॥ मकरउरगझखगणअकुलाने ॥ जरतजंतुजलनिधिपहिचाने ॥ कनकथारभरिमणिगणनाना ॥ विप्ररूपआयोतजिमाना ॥ ** ॥ दोहा ॥ *****

काटेपैकेदलिफरै कोटियतनकोउसींच ॥
विनयनमानखगेशसुनु भयविनुनवैननीच ॥

॥ चौपाई ॥

सभयसिंधुगहिपदप्रभुकेरे ॥ क्षमहुनाथसबअवगुणमेरे ॥ गगनसमीरअनलजलधरणी ॥ इनकैनाथसहजजडकरणी ॥ तवप्रेरितमायाउपजाये ॥ सृष्टिहेतुसबग्रंथनगाये ॥ प्रभुआयसुजेहिकहंजसअहहीं ॥ सोतेहिंभांतिरहेसुखलहहीं ॥ प्रभुभलकीन्हमोहिशिखदीन्हा ॥ मर्य्यादासबतुम्हरीकीन्हा ॥ ढोलगंवारशूद्रपशुनारी ॥ येसबताडनकेअधिकारी ॥ प्रभुप्रतापमैंजाबसुखाई ॥ उतरिहिकटकनमोरिबडाई ॥ प्रभुआज्ञाअपेलश्रुतिगाई ॥ करउँसोवेगिजोतुमहिसोहाई ॥ ● ● ● ● ● ● ● ● ● ● ●

***** ॥ दोहा ॥ ******

सुनतविनीतवचनअति कहकृपालमुसुकाइ ॥
जेहिविधिउतरैकपिकटक तातसोकरहुउपाइ ॥

॥ चौपाई ॥

नाथनीलनलकपिदोउभाई ॥ लरिकाईऋषिआयसुपाई ॥ तिनकेपरसकियें

गिरिभारे ॥ तरिहहिंजलधिप्रतापतुम्हारे ॥ मैपुनिउरधरिप्रभुप्रभुताई ॥ करिहौंबलअनुमानसहाई ॥ यहिशरममउत्तरतटवासी ॥ हतऊनाथनरखलअघरासी ॥ सुनिकृपालसागरमनपीरा ॥ तुरतहिहरीरामरणधीरा ॥ देखिरामबलअतुलितभारी ॥ हर्षिपयोनिधिभयोसुखारी ॥ सकलचरितकहिप्रभुहिसुनावा ॥ चरणवंदिपाथोधिसिधावा ॥ ** ॥ छन्द ॥ *****

निजभवनगवनेउसिंधुश्रीरघुवीरहियमतभायऊ ॥ * ॥ यहचरितकलिमलहरणजसमतिदासतुलसीगायऊ ॥ * ॥ सुखभवनसंशयदमनशमनविषादरघुपतिगुणगना ॥ * ॥ तजिआशसकलभरोसगावहिंसुनहिंसज्जनसुचिमना ॥ * ॥ ****

********** ॥ दोहा ॥ **********

सकलसुमंगलदायक रघुनायकगुणगान * ॥
सादरसुनहिंतेतरहिंभव सिंधुविनाजलयान ॥

॥ ६४ ॥ इतिश्रीरामचरितमानसेसकलकलिकलुषविध्वंसनेविमलविज्ञानवैराग्यसम्पादनोनामपंचमः सोपानः समाप्तः ॥ शुभमस्तु ॥ सिद्धिरस्तु ॥

***************

॥ गणेशायनमः ॥

॥ दोहा ॥

लवनिमेषपरमाणुयुग वर्षकल्पशरचंड ॥
भजसिनमनतेहिरामकहं कालजासुकोदंड ॥

॥ सोरठा ॥

सिंधुवचनसुनिराम सचिवबोलिप्रभुअसकहेउ ॥
अबविलंबकेहिकाम करहुसेतुउतरैकटक ॥
सुनहुभानुकुलकेतु जामवन्तकरजोरिकह ॥
नाथनामतवसेतु नरचढिभवसागरतरहिं ॥

॥ चौपाई ॥

यहलघुजलधितरतकतवारा ॥ असमुनिपुनिकहपवनकुमारा ॥ प्रभुप्रताप वडवानलभारी ॥ शोषेउप्रथमपयोनिधिवारी ॥ तवरिपुनारिरुदनजलधारा ॥भरेउबहोरिभयोतेहिखारा ॥ सुनिअसउक्तिपवनसुतकेरी ॥ विहंसेरघुपति कपितनहेरी ॥ जामवन्तबोलेदोउभाई ॥ नलनीलहिसबकथासुनाई ॥ रामप्रतापसुमिरिउरमांही ॥ करहुसेतुप्रयासकछुनाहीं ॥ बोलिलियेकपिनिकरब

होरी ॥ सकलसुनज्ञविनतीएकमोरी ॥ रामचरणपंकजउरधरह्न ॥ कौतुकएकभालुकपिकरह्न ॥ धावज्ञमर्कटविकटवरूथा ॥ आनज्ञविटपगिरिनकेयूथा ॥ सुनिकपिभालुचलेकरिह्नहा ॥ जयरघुवीरप्रतापसमूहा ॥ *****

**~*~*~*~** ॥ दोहा ॥ *~*~*~*~**

अतिउतंगतरुशैलगण लीलहिलेहिंउठाइ ॥
आनिदेहिंनलनीलकहं विरचहिंसेतुवनाइ ॥

॥ चौपाई ॥

शैलविशालआनिकपिदेहीं ॥ कंदुकइवनलनीलसोलेहीं ॥ देखिसेतुअतिसुंदररचना ॥ विहंसिकृपानिधिवोलेवचना ॥ परमरम्यसुंदरयहधरणी ॥ महिमाअमितजाइनहिवरणी ॥ करिहौंइहांशंभुअस्थापन ॥ मोरेहृदयेपरमकलापन ॥ सुनिकपीशवज्ञदूतपठाये ॥ मुनिवरनिकरवोलिलेआये ॥ लिंगथापिविधिवतकरिपूजा ॥ शिवसमानप्रियमोहिनदूजा ॥ शिवद्रोहीममदासकहावै ॥ सोनरसप्नेज्ञमोहिनपावै ॥ शंकरविमुखभक्तिचहमोरी ॥ सोनरमूढमंदमतिथोरी ॥ * * * * * * ॥ दोहा ॥ ● ● ● ● ● ● ● ● ● ● ● ● ● ●

शंकरप्रियममद्रोही शिवद्रोहीममदास ॥
तेनरकरहिंकल्पभरि घोरनरकमहंवास * ॥

॥ चौपाई ॥

जोरामेश्वरदरशनकरिहैं ॥ सोतनतजिममधामसिधरिहैं ॥ रामवचनसवकेमनभाये ॥ मुनिवरनिजनिजआश्रमआये ॥ गिरिजारघुपतिकेयहरीती ॥ संततकरहिंप्रणतपरप्रीती ॥ वांधेउसेतुनीलनलनागर ॥ रामकृपायशभयउ

आगर ॥ बोरहिंपाहनबूडहिंजेई ॥ भयेप्रबलबोहितसमतेई ॥ महिमाक छुनजलधिकेबरणी ॥ पाहनगुणनकपिनकेकरणी ॥

॥ दोहा ॥

श्रीरघुबीरप्रतापतें सिंधुतरैपखाण ॥
तेमतिमंदजोरामतजि हृदयकरहिंकछुआन ॥

॥ चौपाई ॥

बांधिसेतुअतिसुदृढबनावा ॥ देखिकृपानिधिकेमनभावा ॥ चलीसेनकछुबर णिनजाई ॥ चितवहिंकृपासिंधुहरषाई ॥ देखनकहंप्रभुकरुणाकंदा ॥ प्रगटभये सबजलचरवृन्दा ॥ नानामकरनक्रझखब्याला ॥ शतयोजनतनपरमविशाला ॥ ऐसेएकएकहिधरिखाहीं ॥ एकनिकेडरएकडेराहीं ॥ प्रभुहिबिलोकहिंटरहिं नटारे ॥ मनहर्षितसबभयेसुखारे ॥ तिनकीओटनदेखियबारी ॥ मगनभये हरिरूपनिहारी ॥ चलीकटककछुगणिनसिराई ॥ कोकहिसककपिदलबिपु लाई ॥

॥ दोहा ॥

सेतुबंधभइभीरअति कपिनभपंथउडाहिं ॥
अपरजलचरनिउपरचढि बिनुश्रमपारहिंजाहिं ॥

॥ चौपाई ॥

यहकौतुकबिलोकिद्वौभाई ॥ बिहंसिचलेकृपालरघुराई ॥ सेनसहितउतरे रघुबीरा ॥ कहिनजातकछुयूथपभीरा ॥ सिंधुपारप्रभुडेराकीन्हा ॥ सकलक पिनकहंआयसुदीन्हा ॥ खाऊजाइफलफूलसुहाये ॥ सुनतभालुकपिजहंत हंधाये ॥ सबतरुफरेरामहितलागी ॥ ऋतुअनऋतुहिकालगतित्यागी ॥ खाहिं

मधुरफलबिटपहिलावहिं ॥ लंकासन्मुखशिखरचलावहिं ॥ जहंकहुंफिरत निशाचरपावहिं ॥ घेरिसकलमिलिनाचनचावहिं ॥ दशननकाटिनासिकाकाना ॥ कहिप्रभुसुयशदेहिंतेहिजाना ॥ जिनकरनासाकाननिपाना ॥ तेइंरावणहिकहीसबबाता ॥ सुनतश्रवणबारिधिबंधाना ॥ दशमुखबोलिउठाअकुलाना

॥ दोहा ॥

बांधेउजलनिधिनीरनिधि जलधिसिंधुबारीश ॥

सत्यतोयनिधिपंकनिधि उदधिपयोधिनदीश ॥

॥ चौपाई ॥

व्याकुलतानिजसमुझिबहोरी ॥ बिहंसिचलागृहकरिभयभोरी ॥ मन्दोदरीसुनाप्रभुआये ॥ कौतुकहीपाथोधिबंधाये ॥ करगहिपतिहिभवननिजआनी ॥ बोलीपरममनोहरबाणी ॥ चरणनाइशिरअंचलरोपा ॥ सुनहुबचनप्रियपरिहरिकोपा ॥ नाथबैरकीजैताहीसों ॥ बुधिबलजीतिशकियजाहीसों ॥ तुमहींरघुपतिअंतरकैसा ॥ खलखद्योतदिवाकरजैसा ॥ अतिबलमधुकैटभजिनमारा ॥ महावीरदितिसुतसंहारा ॥ जेइंबलिबांधिसहसभुजमारा ॥ सोअवतरेउहरणमहिभारा ॥ तासुबिरोधनकीजियनाथा ॥ कालकर्मगुणजिनकेहाथा ॥

॥ दोहा ॥

रामहिंसौंपहुजानकी नाइकमलपदमाथ ॥

सुतकहंराजदेइबन जाइभजहुरघुनाथ ॥

॥ चौपाई ॥

नाथदीनदयालरघुराई ॥ बाघौसन्मुखगयेनखाई ॥ चाहियकरणसोसबक

कहहिंसचिवसबठकुरसोहाती॥नाथनपुरआवहिंयहिभांती॥बारिधिनांघिए ककपिआवा॥तासुचरितमनमहंसबगावा॥छुधानरहीतुमहिंसबकाहू॥जा रतनगरनकसधरिखाहू॥सुनततनीकआगेंदुखपावा॥सचिवन्हअसमतप्र भुहिंसुनावा॥जोवारीशबंधाएउहेला॥उतरेकपिदलसहितसुवेला॥सो जनुमनुजखावहमभाई॥बचनकहहिंसबगालफुलाई॥सुनिममबचनतात अतिआदर॥जनिमनगुणहुमोहिकहिकादर॥प्रियबाणीजेसुनहिंजेकह हीं॥ऐसेजगनिकायनरअहहीं॥बचनपरमहितसुनतकठोरे॥कहहिंसु नहिंतेनरप्रभुथोरे॥प्रथमवशिठपठइयसुनुनीती॥सीतहिंदेइकरियपुनि प्रीती॥ ⁂⁂⁂⁂⁂⁂⁂ ॥ दोहा ॥ ⁂⁂⁂⁂⁂⁂⁂⁂⁂⁂⁂

नारिपाइफिरिजांहिजौं तौनबढाइयरार॥
नाहितोसन्मुखसमरमंह नाथकरियहठमार॥

॥ चौपाई ॥

यहमतजौंमानहुप्रभुमोरा॥उभयप्रकौरसुयशजगतोरा॥सुतसनकहदशक ठरिसाई॥असमतशठतोहिकवनसिखाई॥अबहींतेउरसंशयहोई॥बेणु बंशसुतभयेसिवमोई॥सुनिअसबचनताहिकेघोरा॥चलाभवनकहिबचनक ठोरा॥हितमततोहिनलागतकैसे॥कालविबशकंहभेषजजैसे॥संध्यासमय जानिदशसीसा॥भवनचलानिरखतभुजवीसा॥लंकाशिखररुचिरआगार॥ अतिविचित्रतहंहोतअखार॥बैठुजाइतेहिमंदिरसवरा॥लागेकिन्नरगंधर्व गावन॥बाजैतालपखाउजवीना॥नृत्यकरहिंअप्सराप्रवीना॥ * * * ●

* * * ॥ दोहा ॥ * * *

सुनासीरशतसरिससो सन्ततकरैंविलास ॥
परमप्रबलरिपुसीसपर तदपिनमनकछुत्रास ॥

॥ चौपाई ॥

इहांसुवेलशैलरघुबीरा ॥ उतरेसेनसहितअतिभीरा ॥ शैलशृंगएकसुंदर देखी ॥ अतिउतंगसमसुभगविशेषी ॥ तहंतरुकिसलयसुमनसुहाये ॥ लछ्मणरचिनिजहाथडसाये ॥ तापररुचिरमृदुलमृगछाला ॥ तेहिआसनआसीनकृपाला ॥ प्रभुकृतसीसकपीशउछंगा ॥ बामदहिनदिशिचापनिषंगा ॥ दुहुकरकमलसुधारतबाना ॥ कहलंकेशमंत्रलगिकाना ॥ बडभागीअंगदहनुमाना ॥ चरणकमलचापतविधिनाना ॥ तेहिपाछेंलछ्मणबीरासन ॥ कटिनिषंगकरबाणशरासन ॥ ॥ दोहा ॥

यहिविधिकहणाशीलगुण धामरामआसीन ॥
धन्यतेनरयहध्यानरत रहतसदालवलीन ॥
पूरबदिशाविलोकिप्रभु देखाउदितमयंक ॥
कहेउसबहिंदेखहुशशिहि मृगपतिसरिसअशंक ॥

॥ चौपाई ॥

पूरबदिशिगिरिगुहानिवासी ॥ परमप्रतापतेजबलरासी ॥ मत्तनागतमकुम्भविदारी ॥ शशिकेहरीगगनबनचारी ॥ बिथुरेनभमुकुताहलतारा ॥ निशिसुन्दरीकरीशृंगारा ॥ कहप्रभुशशिमहंमेचकताई ॥ कहहुकाहनिजनिजमतिभाई ॥ कहसुग्रीवसुनहुरघुराई ॥ शशिमहंप्रगटभूमिकीछाई ॥ मारेउराहुशशिहिकहकोई ॥ उरमहंपरीश्यामतासोई ॥ कोउकहजबविधिरतिमुख

कीन्हा ॥ सारभागशशिकरहरिलीन्हा ॥ छिद्रसोप्रगटइंदुउरमांही ॥ तेहिम
गदेखियनभपरिछांही ॥ कहप्रभुगरलबंधुशशिकेरे ॥ अतिप्रियनिजउरदीन्ह
बसेरे ॥ विषसंयुतनिजनिकरपसारी ॥ जारतबिरहवन्तनरनारी ॥ ❁❁❁

॥ दोहा ॥

कहमारुतसुतसुनहुप्रभु शशितुम्हारप्रियदास ॥
तवमूरतितेहिउरबसत सोइश्यामताभास ❁❁❁ ॥
पवनतनयकेवचनसुनि बिहँसेरामसुजान ❁❁ ॥
दक्षिणदिशाबिलोकिपुनि बोलेकृपानिधान ❁❁❁ ॥

॥ चौपाई ॥

देखुबिभीषणदक्षिणआशा ॥ घनघमंडदामिनीबिलासा ॥ मधुरमधुरगर्जतघ
नघोरा ॥ होइवृष्टिजनुउपलकठोरा ॥ कहतबिभीषणसुनुकृपाला ॥ हो
इनतडितनवारिदमाला ॥ लंकाशिखरउपरआगारा ॥ तहँदशकंधरकेरअखा
रा ॥ छत्रमेघडंबरशिरधारी ॥ सोइजनुजलदघटाअतिकारी ॥ मन्दोदरीश्रवण
ताटंका ॥ सोइप्रभुजनुदामिनीदमंका ॥ बाजहिंतालमृदंगअनूपा ॥ सोइरवम
धुरसुनहुसुरभूपा ॥ प्रभुमुसुकानदेखिअभिमाना ॥ चापचढाइवाणसंधाना ॥

॥ दोहा ॥

छत्रमुकुटताटंकसब हनेएकहीवाण ❁ ॥
सबकेदेखतमहिगिरे मर्मनकाहूजान ❁ ॥
असकौतुककरिरामशर प्रविशेउआइनिषंग ॥
रावणसभाशशंकसब देखिमहारसभंग ❁ ॥

॥ चौपाई ॥

कंपनभूमिनमरुतविशेषा॥ अस्त्रशस्त्रकछुनयननदेषा॥ सोचहिंसवनिजहृदयविचारी॥ असगुनभयउभयंकरभारी॥ रावणदीखसभाभयपाई॥ बिहंसिबचनकहयुक्तिबनाई॥ शिरोगिरेसंततशुभजाही॥ मुकुटपरेकसअसगुनताही॥ शयनकरहुनिजनिजगृहजाई॥ गवनेभवनसकलशिरनाई॥ मन्दोदरीसोचउरबसेऊ॥ जबतेश्रवणपूरमहिखसेऊ॥ सजलनयनकहयुगकरजोरी॥ सुनहुप्राणपतिविनतीमोरी॥ कंतरामविरोधपरिहरहू॥ जानिमनुजजनिहठउरधरहू॥ ॥ दोहा ॥

विश्वरूपरघुवंशमणि करहुवचनविश्वास॥
लोककल्पनावेदकर अंगअंगप्रतिजासु॥

॥ चौपाई ॥

पदपातालशीशअजधामा॥ अपरलोकअंगन्हविश्रामा॥ भृकुटिविलासभयंकरकाला॥ नयनदिवाकरकचघनमाला॥ जासुघ्राणअश्विनीकुमारा॥ निशअरुदिवसनिमेषअपारा॥ श्रवणदिशादशवेदवखानी॥ मारुतश्वासनिगमनिजवाणी॥ अधरलोभयमदशनकराला॥ मायाहासबाहुदिक्पाला॥ आननअनलअंबुपतिजीहा॥ उतपतिपालनप्रलयसमीहा॥ रोमावलीअष्टदशभारा॥ अस्थिशैलसरितानसजारा॥ उदरउदधिअधगोजातन॥ जगमायाबहुकलाकलापन॥ ॥ दोहा ॥

अहंकारशिवबुद्धिअज मनशशिचित्तमहान॥
मनुजवाससचराचर रूपराशिभगवान॥

असविचारिसुनुप्राणपति प्रभुसनबैरबिहाइ॥
प्रीतिकरहुरघुबीरपद ममअहिवातनजाइ॥

॥ चौपाई ॥

बिहँसानारिबचनसुनिकाना॥ अहोमोहमहिमाबलवाना॥ नारिसुभावसत्य कविकहहीं॥ अवगुणआठसदाउररहहीं॥ सहसाअनृतचपलतामाया॥ भयअबिबेकअसोचअदाया॥ रिपुकररूपसकलतैंगावा॥ अतिबिशालभयमोहिसुनावा॥ सोसबप्रियासहजबशमोरे॥ समुझिपराप्रभावअबतोरे॥ जानेउँ प्रियातोरिचतुराई॥ यहमिसुकहेहुमोरिप्रभुताई॥ तवबतकहीगूढमृगलोचनि॥ समुझतसुखदसुनतभयमोचनि॥ मंदोदरिमनमंहयहठयऊ॥ प्रियहिकालबशमतिभ्रमभयऊ॥

॥ दोहा॥

बहुबिधिजल्पेसिसकलनिशि प्रातभयेदशकंध॥
सहजअशंकसोलंकपति सभागयोमदअंध॥

॥ सोरठा॥

फूलैफलैनबेत यदपिसुधावर्षहिंजलद॥
मूरखहृदयनचेत जौंगुरुमिलहिंबिरंचिसम॥

॥ चौपाई॥

इहांप्रातजागेरघुराई॥ पूछामतसबसचिवबुलाई॥ कहहुबेगिकाकरियउपाई॥ जामवन्तकहपदशिरनाई॥ सुनुसर्वज्ञसकलउरबासी॥ सर्वरूपसबरहितउदासी॥ मंत्रकहवनिजमतिअनुसारा॥ दूतपठाइयबालिकुमारा॥ नीकमंत्रसबकेमनमाना॥ अंगदसनकहकृपानिधाना॥ बालितनयबुधिबलगुणधा

रेकपिपोतकबोलुसंभारी॥ मूढनजानसिमोहिसुरारी॥ कहुनिजनामजनककरभाई॥ केहिनातेमानियैमिताई॥ अंगदनामबालिकरबेटा॥ तासोंकबहूंभइहोइभेंटा॥ अंगदबचनसुनतसकुचाना॥ रहाबालिबानरमैंजाना॥ अंगदताहिबालिकरबालक॥ उपजेहुबंशअनलकुलघालक॥ गर्भनगयेहुबृथातुमजाये॥ निजमुखतापसदूतकहाये॥ अबकहुकुशलबालिकहंअहई॥ बिहंसिबचनअंगदअसकहई॥ दिनदशगयेबालिपंहजाई॥ पूछेहुकुशलसखाउरलाई॥ रामबिरोधकुशलजसहोई॥ सोसबतुमहिसुनाइहिसोई॥ सुनुशठभेदहोइमनताके॥ श्रीरघुबीरहृदयनहिंजाके॥

॥ दोहा ॥

हमकुलघालकसत्यतुम कुलपालकदशशीश॥
अंधौबधिरनअसकहहिं नयनकानतवबीस॥

॥ चौपाई ॥

शिवबिरंचिसुरमुनिसमुदाई॥ चाहतजासुचरनसेवकाई॥ तासुदूतहोइहमकुलबोरा॥ ऐसीमतिउरबिहरनतोरा॥ सुनिकठोरबानीकपिकेरी॥ कहतदशाननमयनतरेरी॥ खलतवबचनकठिनसबसहऊं॥ नीतिधर्मसबजानतअहऊं॥ कहकपिधर्मशीलतातोरी॥ हमहुंसुनीकृतपरत्रियचोरी॥ देखेउनयनदूतरखवारी॥ बूडिनमरहुधर्मब्रतधारी॥ कानकानबिनुभगिनिनिहारी॥ क्षमाकीन्हतुमधर्मबिचारी॥ धर्मशीलतातवजगजागी॥ पावादरशहमहुंबड़भागी॥

॥ दोहा ॥

जनिजल्पसिजडजन्तुकपि शठबिलोकुममबाहु॥

लोकपालबलबिपुलशशि ग्रसनहेतुजिमिराहु ॥
पुनिनभशर मधुकर निकर करकमलनपरवास ॥
शोभितभयेउमरालइव शंभुसहितकैलाश ** ॥

॥ चौपाई ॥

तुम्हरेकटकमांहसुनुअंगद ॥ मोसनभिरहिंकवनयोधावद ॥ तबप्रभुनारिबिरहबलहीना ॥ अनुजतासुदुखदुखितमलीना ॥ तुमसुग्रीवकुलद्रुमदोऊ ॥ बंधुहमारभीरुअतिसोऊ ॥ जामवन्तमंत्रीअतिबूढा ॥ सोकिमिहोइसमरआरूढा ॥ शिल्पकर्मजानतनलनीला ॥ हैकपिएकमहाबलशीला ॥ आवाप्रथमनगरजेहिंराजा ॥ सुनिहंसिबोलेउबालिकुमारा ॥ सत्यबचनकहनिशिचरनाहा ॥ सांचहुंकीसकीन्हपुरदाहा ॥ रावणनगरअल्पकपिदहई ॥ कोअसमूढकहैकोसुनई ॥ जोअतिसुभटसराहेउरावण ॥ सोसुग्रीवकेरलघुधावन ॥ चलेबहुतसोबीरनहोई ॥ पठवाखबरिलेनहमसोई ॥ * * * * * * *

॥ दोहा ॥

अबजानापुरदहेउकपि बिनुप्रभुआयसुपाइ ॥
गयउनफिरिनिजनाथपहं तेहिभयरहेउलुकाइ ॥
सत्यकहसिदशकंठसौं मोहिनसुनिकछुकोह ** ॥
कोउनहमरेकटकमहं तुमसनलरतजोसोह * ॥
प्रीतिबिरोधसमानसन करियनीतिअसआहि * ॥
जौंमृगपतिबधमेढुकहिं भलोकहैकोताहि ** ॥
यद्यपिलघुताराममहं तेहिबधेबडदोस *** ॥

तदपिकठिनदशकंठसुनु क्षत्रिजातिकरशेष * ॥
हंसिबोलेउदशमौलितब कपिकरगुणबडएक ॥
जोप्रतिपालैतासुहित करैउपायअनेक * * * ॥

॥ चौपाई ॥

धन्यकीसजोनिजप्रभुकाजा ॥ जहंतहंनाचहिंपरिहरिलाजा ॥ नाचिकूदिकरिलोगरिझाई ॥ पतिहितकरतधर्मनिपुनाई ॥ अंगदस्वामिभक्ततवजाती ॥ प्रभुगुणकसनकहसियहिभांती ॥ मैगुणगाहकपरमसुजाना ॥ तवकटुवचनकरैंनहिकाना ॥ कहकपितवगुणगाहकताई ॥ सत्यपवनसुतमोहिसुनाई ॥ बनबिधंसिसुतवधिपुरजारा ॥ तदपिनतेहिककुकृतअपकारा ॥ सोइबिचारितवप्रकृतिसुहाई ॥ दशकंधरमैकीन्हढिठाई ॥ देखेउंआइजोकछुकपिभाषा ॥ तुम्हरेलाजनरोषनमाखा ॥ जौंअसमतिपितुखायेउकीसा ॥ कहिअसबचनहँसादशसीसा ॥ पितहिंखाइखातेउंअवतोही ॥ अवहींसमुझिपराकछुमोही ॥ बालिबिमलयशभाजनजानी ॥ हतौंनतोहिअधमअभिमानी ॥ सुनुसवणरावणजगकेते ॥ मैनिजश्रवणसुनेसुनुतेते ॥ बलिजीतनएकगयउपताला ॥ राखाबांधिशिशुनहयशाला ॥ खेलहिंबालकमारहिंजाई ॥ दयालागिबलिदीन्हछडाई ॥ एकबहोरिसहसभुजदेखा ॥ धाइधराजनुजन्तुविशेषा ॥ कौतुकलागिभवनलैआवा ॥ सोपुलस्त्यमुनिजाइछडावा ॥ *—* ॥ दोहा ॥ *—**

एककहतमोहिसकुचअति रहावालिकेकांख ॥
तिनमहंरावणकवनतुम सत्यकहहुतजिमांख ॥

॥ चौपाई ॥

